पुनर्मूल्यांकन का महत्त्वपूर्ण कार्य किया। वे विचार संक्रमण की दृष्टि से जिस घटना में मानसिक विचार या भाव की छाप अधिक स्पष्ट परिलक्षित हो, उस पर विशेष ध्यान देने का आग्रह करते हैं।[1]

विश्वविख्यात लेखक मार्क ट्वेन (सेम्युअल क्लीमेंस) के बारे में **हरॉल्ड शर्मन** ने अपनी पुस्तक 'थॉट्स थ्रू स्पेस' में एक घटना का विवरण दिया है। ट्वेन को 1885 में प्रकाशित अपने लेख की प्रति की 1906 में आवश्यकता पड़ी। जहां से यह लेख प्रकाशित हुआ था, वहाँ से भी वह प्रति उपलब्ध नहीं हो सकी। ट्वेन ने अपने सभी कागज-पत्र उलट डाले पर सफलता नहीं मिली। दूसरे ही दिन वे न्यूयार्क के फिफ्थ एवेन्यू से गुजर रहे थे। एक आदमी दौड़ता हुआ आया और कागजों का एक पुलिंदा ट्वेन को थमाते हुए बोला– "मैं इन्हें 20 वर्षों से अपने पास रखे हुए था, पता नहीं, क्यों आज सुबह ही मुझे ऐसा लगा कि मैं इन्हें आपको भेज दूं।........" पुलिंदे को खोलने पर उसमें उन्हें वही प्रति मिल ई, जिसे वे व्यग्रता से खोज रहे थे।

ट्वेन ने अपने एक पत्र में ब्रिटिश सोसाइटी फॉर साइकिकल रिसर्च को लिखा– "मैं अपने संदर्भ में यह कह सकता हूं कि यह अच्छी तरह दर्शा दिया गया है– लोग एक-दूसरे से बहुत दूरी पर भी स्पष्ट मनःसंचार कर सकते हैं।" निस्संदेह ऐसा करवाने के लिए उन क्षणों में दोनों मस्तिष्क एक विशिष्ट अनुकूल अवस्था में होने चाहिए। तब हम सामने वाले की भाषा की जानकारी के अभाव में भी मात्र विचारों से अत्यंत अल्प समय में संचार कर सकेंगं।

स्टीवेन्सन ने अपनी पुस्तक टेलीपेथिक इम्प्रेसन्स ए रिव्यू एंड रिपोर्ट में सुविख्यात मनश्चिकित्सक डॉ. सी. जी. जुंग की घटना का उल्लेख किया है, जिसमें जुंग को अपने रोगी के मर जाने का अनुभव हुआ था।[2]

इस प्रकार की अनेक घटनाओं के विश्लेषण के पश्चात् परामनोवैज्ञानिकों की यह धारणा बनी है– कोई विशेष शक्ति है, जो इन्द्रिय-निरपेक्ष रूप से दूसरे के मन तक संचरण करने में सक्षम है। प्रश्न उठता है– क्या ये क्षमताएं मन के किसी एक केन्द्र से उद्‌भूत एक ही शक्ति के भिन्न-भिन्न रूप तो नहीं? स्पिनोजा के अनुसार ये क्षमताएं असाधारण अवश्य हैं पर अलौकिक नहीं। वे अतीन्द्रिय बोध का कारण कल्पना शक्ति को मानते हैं। स्पिनोजा की अतीन्द्रिय बोध संबंधी धारणा उनके इस मत में छिपी है कि चेतना और विस्तार एक ही द्रव्य के दो पक्ष हैं। जो कुछ हो रहा है, अनिवार्य रूप से हो रहा है तथा संभावना और वास्तविकता में कोई भेद नहीं है।

जर्मन दार्शनिक कांट अशरीरी सत्ताओं को मानते तो थे पर उन्हें प्रमाणित करने की संभावनाओं से वे स्वयं ही इन्कार करते थे। वे ऐसे तत्त्व के अभाव में नैतिक चेतना का विकास संभव नहीं मानते। पर बुद्धि और तर्क के आधार पर उसकी सिद्धि उन्हें अभीष्ट नहीं। डॉ. सी.

1. टेलीपेथिक इम्प्रेसन्स– ए रिव्यू एण्ड रिपोर्ट।
2. वही, पृ. 10.11

डी. ब्रोड लिखते हैं- कांट दो अशरीरी सत्ताओं में सीधा संबंध स्वीकार करते थे, जो देशकाल की सीमाओं से सर्वथा अप्रभावित रहते हैं। वे यह भी व्यक्तिगत रूप से मानते थे कि इस अशरीरी सत्ता में भौतिक पदार्थों की आंतरिक अवस्थाओं को प्रभावित करने की शक्ति होती है।[1]

बर्गसां के अनुसार शरीर के साथ मन आंशिक रूप से सम्बद्ध है। उसका दूसरा मन अनवरत दूसरे मनों को प्रभावित करता रहता है। मनों के बीच अनवरत चलने वाले ये संपर्क ही विचार संक्रमण का कारण है। इस संदर्भ में यह प्रश्न सहज है कि यदि मनों के बीच अन्त:संचरण निरंतर चलते रहते हैं तो हम अपना दैनिक जीवन कैसे चलाते हैं? बर्गसां कहते हैं- जीवन के उत्तरोत्तर विकास क्रम के साथ एक निरोधात्मक रचनातंत्र विकसित होता चला या है। वह रचनातंत्र जब प्रसुप्तावस्था में रहता है तब अवचेतन के विचार संक्रमित होकर चेतना में आ जाते हैं और विचार-संक्रमण के अनुभव के रूप में प्रकट होते हैं। अत: बर्गसां के मन में टेलीपेथी सामान्य स्मृति और इन्द्रिय-प्रत्यक्ष है, कोई अतिसामान्य बोध नहीं।[2]

राइन ने अपने प्रयोगों से इन तथ्यों को उद्‌घाटित किया-

1. भौतिक माध्यमों और संचार व्यवस्था के अभाव में भी एक मन दूसरे मन को प्रभावित कर सकता है। 2. बिना किसी ज्ञान-संवेदी यंत्र की सहायता के मन पदार्थ से सक्रिय ज्ञानात्मक संबंध स्थापित कर सकता है। 3. इस प्रक्रिया में दिक्काल की ओर से कोई बाधा उपस्थित नहीं होती।

टायरिल ने एक बड़ी महत्त्वपूर्ण बात का उल्लेख करते हुए कहा- अधिकतर अन्वेषक अपने प्रयोगों में भौतिक विज्ञानों की तरह प्रायोगिक दशाओं पर बल देते समय इस तथ्य की पूर्णत: उपेक्षा कर देते हैं कि अतीन्द्रिय प्रत्यक्षण में मात्र भौतिक दशाओं का ही महत्त्व नहीं होता, वरन् मनोवैज्ञानिक दशाएं भी बड़ी महत्त्वपूर्ण हुआ करती हैं। मात्र इन्द्रियों से ही मानव व्यक्तित्व की समग्रता को ग्रहण करना संभव नहीं, उसका बहुत बड़ा अंश इन्द्रियातीत रहता है। उनकी दृष्टि से परासामान्य और सामान्य जैसा भेद भी अवास्तविक है। हर व्यक्ति में ऐसी क्षमता होती है। प्रयोगकर्ता का कार्य ग्राही के मन के अवरोधों को दूर कर इस क्षमता की अभिव्यक्ति को प्रेरित करना होता है और इसके लिए व्यक्तिगत प्रभाव की भी अपेक्षा रहती है।

टायरिल के अनुसार अधिचेतना की क्रिया काल-निरपेक्ष होती है तथा विचार संक्रमण की प्रक्रिया में किसी प्रकार के भौतिक कार्य-कारण संबंध को खोजना उचित नहीं है। टेलीपेथी पर अपने विचारों का समाहार करते हुए टायरिल लिखते हैं-"In telepathy, person whose body is in one place can have knowledge of what is in the mind of a person whose body is at

1. A change in the inner state of a spiritual affects the inner state of material elements of body which it animates directly by a kind of telepathic report.
2. Bergson put forward in connection with normal memory and sense perception. C.D., Broad : Religion, Philosophy and Psychical Research, Kegan Paul, London, p. 22-23

another place without any physical action taking place in the intervening space. Action in the physical world can, moreover, be taken as a result of knowledge so acquired, thus something can happen in the ordinary world as the result of telepathy which would not happen otherwise."

प्राइस की दृष्टि में विचार संक्रमण अभिज्ञान न होकर एक विशेष प्रकार का अनुप्रेषण है।[1] हमारे मन का अवचेतन दूसरे मन के अवचेतन अंश से कार्य-कारण रूप से सम्बन्धित है। अत: प्राइस विचार संक्रमण की उत्पत्ति अभिग्राहक और अभिप्रेषक के बीच अनुभव की एकरूपता पर आधारित मानते हैं। बर्गसां की तरह प्राइस भी विचार-संक्रमण की अनवरतता में निरोधात्मक रचनातंत्र को अवरोधक मानते हैं। जब यह अवरोध प्रशांत अवस्था में क्षीण हो जाता है, मन विचार-संक्रमण की क्रिया को ग्रहण करने में सक्षम हो जाता है।

वाटली कैरिंटन के अनुसार एक समान वातावरण से मनों में एक जैसे बोध उत्पन्न होते हैं। विचार-संक्रमण के समय अभिप्रेषक के मन में कोई विषय होता है तो स्वभावत: ही उस विषय से सम्बद्ध अनेक प्रकार के विचार भी रहते हैं और प्रयोगकाल में सम्बद्ध भाव भी जुड़े रहते हैं। चूंकि अभिप्रेषक और अभिग्राहक- दोनों के मन में अवचेतन या अचेतन रूप से कुछ सामान्य रहता है अत: अभिग्राहक के मन में वे विचार उभर आते हैं।

टेलीपेथी विषयक भारतीय चिंतन परामनोविज्ञान की मान्यताओं से भिन्न है। पातंजल योग के विभूतिपाद में परचित्त ज्ञान का स्पष्ट उल्लेख है।[2] यहां स्वचित्त ज्ञान का भी उल्लेख किया या है।[3] परचित ज्ञान के लिए दूसरे व्यक्ति की चित्तवृत्ति में संयम करने का निर्देश है। संयम का अर्थ भी महत्त्वपूर्ण है- त्रयमेकत्रसंयम,[4] अर्थात् धारणा, ध्यान और समाधि तीनों एक ही विषय को सिद्ध करने के लिए मिलें तो ''संयम'' कहा जाएगा। योगशास्त्र का परचित्त बोध परामनोविज्ञान के समान है या नहीं, इस प्रश्न पर विचार करें तो प्राइस का मत उभर कर सामने आता है, जहां विचार संक्रमण को अभिज्ञान न मानकर एक विशेष प्रकार का अनुप्रेषण मानते हैं।

बौद्ध दर्शन में चेतोपर्यज्ञान[5] (परचित्त बोध) को माना गया है जो एकाग्र (समाहित) मन के द्वारा ही संभव है। जैनदर्शन के मन:पर्यवज्ञान को टेलीपेथी के समकक्ष कुछ अन्तर में रखा जा सकता है और वह अंतर यह है कि जानने वाली आत्मा है न कि मन। जैनदर्शन के अनुसार मन:पर्यवज्ञान इन्द्रिय और मन की सहायता के बिना साक्षात् आत्मा से होता है। चेतोपर्यज्ञान और मन:पर्यवज्ञान में दूसरे के विचारों को जाना जा सकता है पर विचार संप्रेषण नहीं किया जा सकता।

**दूर-दृष्टि (Clairvoyance)**- परामनोविज्ञान में दूर-दृष्टि को भौतिक पदार्थों या घटनाओं

1. Telepathy, says Price, is more like intution than like knowledge.
2-4. योगसूत्र, 3.19-20, 3.34, 3.4
5. David J. Kaluphana : Buddhist Philosophy, p. 22-23. Telepathy (Cetopariyanana), which enables one to comprehend the general state as well as the functioning of another's mind.

की अतीन्द्रिय जानकारी के अर्थ में लिया गया है।[1]

डॉ. रायन किसी व्यक्ति की मानसिक अवस्था या विचारों से भिन्न किसी वस्तु अथवा वस्तुपरक घटनाओं के इन्द्रिय-निरपेक्ष बोध को दूर-दृष्टि कहते हैं।[2] रायन विचार संक्रमण और दूर-दृष्टि के अंतर को स्पष्ट करते हुए कहते हैं-"At any rate, it would be difficult to offer any specific fundamental difference between the two types of manifestation of extra-sensory-perception, except, of course, in the target perceived—the one subjective and other objective.[3]" ''मेन द अननॉन'' में कहा गया है- भविष्य दर्शन और टेलीपेथी वैज्ञानिक पर्यवेक्षण के मूलाधार हैं। जो इस शक्ति से युक्त हैं, वे अन्य व्यक्तियों के गुप्त विचारों को इन्द्रिय ज्ञान को प्रयुक्त किए बिना ही ग्रहण कर लेते हैं। वे दूरी और समय से परे की घटनाओं को भी ग्रहण करते हैं। यह अतीन्द्रिय ज्ञान कुछ व्यक्तियों में स्वभावत: होता है जबकि कुछ में प्रयत्न द्वारा प्रकट होता है। मेक्डूगल लिखते हैं- ''भविष्य दर्शन का प्राचीन सिद्धान्त भली भांति प्रस्थापित है।''

दूरदृष्टि के प्रयागों में सर्वप्रथम कार्डों के प्रयागे होते थे, जिसमें प्रेषक व ग्राही के बीच दूरी रखी जाती थी तथा प्रेषक एक-एक कार्ड को उलटा उठाकर उसे बिना देखे दूसरी जगह रख देता था तथा ग्राही उस कार्ड के प्रतीक चिह्नों को नोट कर लेता था। इस तरह के कार्डों के प्रयोग हजारों मीलों की दूरी से भी किये गये। कैरिंगटन ने इन प्रयोगों के बाद चित्रों की विधि अपनाई। चित्र को वह अपनी प्रयोगशाला में यादृच्छिक रूप से टांग दिया करता था, दूर बैठे अनेक व्यक्ति उस लक्षित वस्तु के चित्र बनाते थे। इन प्रयोगों की सफलताओं की संख्या मात्र संयोग से पा सकने की तुलना में कहीं अधिक थी। इनमें कई ऐसे व्यक्ति भी पाये गये जिन्होंने लक्षित वस्तु का चित्रण वस्तु के टांगे जाने से पूर्व किया और कई ऐसे भी थे जिन्होंने लक्षित वस्तु का चित्रण एक या दो दिन बाद किया लेकिन सर्वाधिक चित्रण उसी दिन हुआ जब वह चित्र टांगा गया था। अमेरिकन साइकिकल रिसर्च सोसायटी के निदेशक डॉ. ओसिस ने भी विभिन्न दूरियों से ऐसे प्रयोग किये और अपने अध्ययन से स्पष्ट किया कि अभिप्रेषकों की मनोदशा का ग्राही की सफलताओं पर स्पष्ट असर पड़ता है। संशयमुक्त और संकल्पशील अभिप्रेषक संशयशील और जल्दबाज व्यक्तियों से कहीं अधिक सफल होते हैं।

1960 के लगभग चैकोस्लोवाकिया के भौतिक एवं जीव रसायनशास्त्री एवं परामनोविज्ञानी डॉ. मिलान रिज्ल ने कुछ व्यक्तियों को सम्मोहित करके उनमें अतीन्द्रिय प्रत्यक्षण की क्षमता विकसित करने के प्रयोग किये। इन प्रयोगों से ऐसा स्पष्ट संकेत मिला कि सम्मोहन द्वारा कुछ व्यक्तियों में अतीन्द्रिय प्रत्यक्षण की क्षमता उत्पन्न की जा सकती है। आठवें दशक में अमेरिकन

---

1. Clairvoyance—Extra-sensory awareness of physical objects or events. Parapsychology-sources of information, p. 239
2. Dr. J.B. Rhine and J.G. Pratt. Parapsychology, p.13
3. वही, पृ. 9-10

रिसर्च इन्स्टीट्यूट में डॉ. टार्ग एवं डॉ. हेराल्ड ने अत्याधुनिक वैज्ञानिक उपकरणों से युगान्तकारी महत्त्वपूर्ण प्रयोग किये। उनका कथन है-''हमने अपने अवलोकन से इस कठिन सत्य को पाया है कि कोई भी व्यक्ति अतीन्द्रिय-दर्शन का अनुभव कर सकता है।[1]

योगशास्त्र में चित्त की स्थिरता के लिए विषयवती प्रवृत्ति का वर्णन हुआ है। अर्थात् संयम के बल से जब सूक्ष्म शब्दादि विषयों की चित्तवृत्ति सिद्ध होती है, तो चित्त की स्थिरता संपादित होती है।[2] संयम को प्राप्त हुआ साधक ही विषयवती प्रवृत्ति उत्पक कर सकता है और भूतजय, इन्द्रियजय तथा प्रातिभश्रवणादि सिद्धियों को प्रत्यक्ष कर सकता है। व्यास भाष्य करते हुए कहते हैं- नासिका के अग्रभाग में संयम करने से दिव्यगंध का, जिह्वाग्र में संयम करने से दिव्यरस का, तालु में संयम करने से दिव्यरूप का, जिह्वा मध्य में संयम करने से दिव्यस्पर्श का एवं जिह्वामूल में संयम करने से दिव्यशब्द का ज्ञान होता है .... इतना ही नहीं चंद्र, आदित्य, ग्रह, मणि, दीप और रश्मि आदि में संयम करने से जो दिव्यज्ञान उत्पन्न होगा, वह भी तद्-तद् देशविषयक विषयवती होगा।[3] इन सबका समाहार दिव्य दृष्टि में हो जाता है।

ज्योतिष्मती आलोक के विषय[4]

| सूक्ष्म पदार्थ ज्ञान | व्यवहित पदार्थ ज्ञान | विप्रकृष्ट पदार्थ ज्ञान |
|---|---|---|
| देवयोनिभूतादियोनि | (अन्दर ढके हुए पदार्थ) सुवर्णनिधि आदि | सुदूर स्टीमर आदि |
| सूक्ष्मशरीरी | तिजोरी के अंतर्गत पदार्थ | ब्रह्मांड के भीतर |
| पितृयोनि | जमीन के भीतर के पदार्थ समुद्रान्तर्गत | देशान्तर्गत जल के अन्दर दूरगत |
| बेक्टेरिया (सूक्ष्मजीव) | जेब के भीतर के पदार्थ | पृथ्वी के अंदर दूरगत |
| सिद्धलोक इत्यादि | शरीर के भीतरपर्वतादि के भीतर | चंद्रादिग्रहों के अंतर्गत आदि |

इसी प्रकार ज्योतिष्मती प्रवृत्ति में साधक को विभिन्न प्रकार का आलोक दिखाई देता है।[1] इस आलोक में संयम करने से साधक को सूक्ष्म व्यवधानरहित (व्यवहित) एवं सुदूर पड़ी हुई वस्तुओं का ज्ञान होता है।

योगशास्त्र की ये सिद्धियाँ परामनोविज्ञान की दूरदृष्टि की सीमा की ओर संकेत करती हैं। महाभारत में भी संजय को व्यास द्वारा धृतराष्ट्र को युद्ध का संपूर्ण एवं सूक्ष्म वृत्तांत सुनाने के लिए दूरदृष्टि दी हुई थी। इसमें संजय दूसरे के मन की एवं अत्यन्त सूक्ष्मातिसूक्ष्म बातों की जानकारी

1. माइन्ड रीच, पृ.6
2. विषयवती का प्रवृत्तिरुत्पन्ना मनस स्थिति-निबंधिनी, योशास्त्र, 1.35
3. नासिकाग्रे धारयतोऽस्य या दिव्यगंधसंवित्सा गंधप्रवृत्ति। जिह्वाग्रे रस संवित्। तालुनि रूपसंवित्। जिह्वामध्ये स्पर्शसंवित्। जिह्वामूले शब्द संवित्। एतेन चन्द्रादित्यग्रहमणिदीपरश्म्यादिषु प्रवृत्तिरुत्पन्ना विषयवत्येव वेदितव्या। योसूत्र 1.35,व्यासभाष्य
4. योगसूत्र, पृ. 278

भी धृतराष्ट्र को देता रहा था और यह भी ज्ञातव्य है कि यह शक्ति संजय में युद्धकाल तक ही रही थी।

**बौद्धदर्शन** में भी दिव्यदृष्टि (दिव्यचक्षु) को स्वीकार किया गया है। **जैनदर्शन** का अवधिज्ञान भी इसी तरह का है। पर बौद्धदर्शन और जैन दर्शन के इन अतीन्द्रिय ज्ञानों को परामनोविज्ञान की दूरदृष्टि की शक्तियों के सीमित अर्थ में ही तुल्य कहा जा सकता है।

**पूर्वाभास (Precognition) एवं भूताभास (Retrocognition)**- किसी घटना के होने से पूर्व ज्ञानप्राप्ति के किसी मान्य साधन के उपयोग के बिना उस घटना का ज्ञान हो जाना पूर्वाभास है। ज्ञान प्राप्ति के मान्य साधनों के उपयोग के बिना अतीत में हुई घटना का ज्ञान भूताभास है।

कैरिंग्टन के प्रत्यक्षानुभूति के प्रयोगों के दौरान यह पाया गया- प्रयोग कक्ष में जिस दिन चित्र टांगे गये, परीक्षार्थियों द्वारा सर्वाधिक संख्या में चित्र उसी दिन अंकित किये गये पर कुछ परीक्षार्थियों ने प्रयोगकक्ष में चित्र टांगने के एक दिन पूर्व तथा कुछ परीक्षार्थियों ने एक दिन बाद में उस चित्र को अंकित किया था। तब कैरिंग्टन का ध्यान इस ओर गया- परीक्षार्थियों में अतीन्द्रिय ज्ञान नहीं वरन् पूर्वाभास एवं भूताभास अभिव्यक्त हुआ है।

पूर्वाभास के अनुभव विज्ञान के लिए विकट चुनौती प्रस्तुत कर रहे हैं, क्योंकि इनसे विज्ञान के आधारभूत कार्य-कारण सिद्धान्त पर प्रहार होता है। अभी जब किसी घटना का ''कारण'' ही उत्पन्न नहीं हुआ तो उसके भविष्य में ''परिणाम'' का ज्ञान कैसे संभव हो जाता है?

प्रख्यात अंतरिक्ष विज्ञानी फैड हॉयल का मानना है- काल आगे से पीछे की ओर भी जा सकता है। फेयनमां ने ब्रह्मांड में प्रतिपदार्थ के गोलाकार पिंडों की खोज की है, जिन्हें वह पॉजिट्रॉन कहता है। ये पॉजिट्रॉन काल में पीछे की ओर भी चलते हैं। फेयनमां ने उनकी गति का चित्र फिल्म पर उतारा है। अंतरिक्ष विज्ञानी इस संभावना पर तेजी से कार्य कर रहे हैं कि अंतरिक्ष में हमारे सौरमंडल को छोड़कर कुछ सौरमंडल ऐसे भी हैं, जो पूरी तरह प्रतिपदार्थ के बने हैं और उनमें काल-प्रवाह उल्टी दिशा में होता है। उन्होंने टेंकयोन नामक ब्रह्मांडीय कणों की कल्पना की है, जो प्रकाश से भी तेज गति से चलते हैं तथा अतीत की ओर जाते हैं। यदि ऐसा है तो भविष्य को अतीत में देखना संभव है।''[1]

पूर्वाभास व भूताभास के कई उदाहरण हमें उपलब्ध हैं। भूतपूर्व अमेरिकन राष्ट्रपति अब्राहम लिंकन द्वारा अपनी मृत्यु के आभास को कई वैज्ञानिकों ने पूर्वाभास का उदाहरण माना है।

11 अप्रैल 1865 की शाम को व्हाइट हाऊस में राष्ट्रपति लिंकन और उनकी पत्नी ने अपने मित्रों को दावत पर निमंत्रण दिया। क्योंकि कुछ ही समय पूर्व ''ली'' ने ग्रांट के समक्ष आत्मसमर्पण किया था और युद्ध समाप्त हो गया था। हर्षोल्लास के वातावरण में भी लिंकन उदास

1. वही, 1.36, व्यासभाष्य, तुलनीय श्वेताश्वेतरोपनिषद्, 2.11

व खोये-खोये से थे। श्रीमती लिंकन के पूछने पर लिंकन ने बताया- उन्होंने स्वप्न में देखा कि एक रात अचानक किसी के रोने की आवाजें सुनकर वे जाग पड़े। वे उठकर व्हाइट हाऊस में इन आवाजों का कारण जानने हेतु चक्कर लगाने लगे। जब पूर्व की तरफ एक कक्ष में पहुंचे तो वहां एक दारुण दृश्य देखकर स्तब्ध रह गये- एक व्यक्ति के पास कुछ सिपाही खड़े हैं और वहां एकत्र बहुत से अन्य व्यक्ति रो रहे हैं।

''क्या व्हाइट हाऊस में किसी की मृत्यु हुई है?'' उन्होंने एक सिपाही से प्रश्न किया।

''हाँ'', राष्ट्रपति को उत्तर मिला- राष्ट्रपति महोदय की किसी ने हत्या कर दी है।

चार ही दिन के भीतर लिंकन व्हाइट हाऊस में मृत पाये गये, उनकी हत्या कर दी गई थी। इस तरह की बहुत सी पूर्वाभासी-घटनाएं हुई हैं। सभी अन्वेषक इस बात पर सहमत हैं कि अतीन्द्रिय बोध के सर्वाधिक अनुभव मृत्यु, दुर्घटना या किसी अन्य मानवीय संकट से संबंधित होते हैं। भूताभास के अन्तर्गत अनेकों पूर्वजन्म संबंधी घटनाएं सुनने को मिलती हैं।

योगशास्त्र में धर्म, लक्षण और अवस्था इन तीन परिणामों पर संयम करने से भूतकाल और भविष्यकाल के ज्ञान को स्वीकारा गया है।[2] योगशास्त्र के अनुसार पदार्थ का सर्वथा नाश नहीं होता, उनका तिरोभाव होता रहता है[3] इसलिए भूत, भविष्य के पदार्थों के अस्तित्व को अस्वीकारा नहीं जा सकता। बौद्ध दर्शन में भी भूताभास को स्वीकार किया गया है। अपनी स्वयं की पिछली घटनाओं को देखने की योग्यता भूताभास है। यह स्मृति (सत्ति) पर निर्भर है और भूतकाल के अस्तित्व की स्मृति समाधि से प्राप्त की जा सकती है। इसे बौद्धदर्शन में पूर्वनिवासानुस्मृतिज्ञान के नाम से जाना जाता है।[4] जैनदर्शन में भी पूर्वाभास की अनेक घटनाएं आगमों में मिलती हैं तथा पूर्वजन्म के ज्ञान को वहां जातिस्मृति ज्ञान कहा गया है, जो मतिज्ञानान्तर्गत ही है।

**अन्वेषण कार्य की व्यापकता**- विश्व भर में बहुत से संस्थान और व्यक्ति परामनोविज्ञान के अन्वेषण कार्य में लगे हैं। विश्व में परासामान्य क्षमताओं पर विधिवत् शोध कार्य पिछले सौ वर्षों से चल रहा है। पर भारतीय योग में ये अतीन्द्रिय ज्ञान शक्तियाँ दर्शन के प्रारंभिक काल से ही चर्चित हो रही हैं। योग सिद्धियों के लौकिक एवं लोकोत्तर- ये दो प्रकार किये गये हैं। परामनोविज्ञान का अध्ययन क्षेत्र अभी तक केवल सामान्य लोक जीवन में परिलक्षित होने वाली परासामान्य क्षमताओं तक ही सीमित है। वैज्ञानिक जांच के लिए ऐसी सीमा रेखा अनिवार्य भी है। अन्तर्राष्ट्रीय परामनोविज्ञान शोध के क्षेत्र में भारत के महत्त्वपूर्ण योगदान की अपेक्षा है। जिन परासामान्य क्षमताओं की संभावनाओं की ओर विदेशी विद्वान् संकेत कर रहे हैं, उनका महत्त्व भारतीय विद्वत् समाज की दृष्टि में अविलम्ब आना चाहिए।

1 नवभारत टाइम्स, वार्षिकांक- 1976 पृ. 25
2. परिणामत्रय संयमादतीताऽनातज्ञानम्, योगशास्त्र, 3.16
3. वही, 4.12
4. बुद्धिस्ट फिलासफी, पृ. 22

# सौन्दर्य दृष्टि एवं भारतीय रङ्गमञ्च : एक चिन्तन

**डॉ. पी. के. पण्डा**

सौन्दर्य का विवेचन वर्तमान समय में एक स्वतंत्रशास्त्र के रूप में विकसित है। सौन्दर्य के विविध पक्षों पर विविध दृष्टियों से विचार एवं मूल्याङ्कन किया जा रहा है। सौन्दर्य विषयक भारतीय दृष्टिकोण के उपस्थापन की दृष्टि से महामाहेश्वर अभिवनगुप्त की भूमिका अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। समग्र संस्कृत साहित्य अपने सौन्दर्य से अभिप्रेरित होकर जनमानस को सौन्दर्यानुभूतिजन्य परम आनन्द की अनुभूति कराता है। सम्पूर्ण प्रकृति अद्‌भुत संरचना है और अपने आप में इसका अनुपम सौन्दर्य दर्शनीय, विचारणीय और सराहनीय है। आकाश मण्डल, ग्रह, नक्षत्र तथा रात्रिकाल में उदित होने वाले चन्द्रमा तथा तारे, प्रात: कालीन उदित सूर्य की अनुपम छटा, सन्ध्या एवं प्रात: की प्राकृतिक मनोहारी छटा तथा प्रकृति की संरचना में पक्षी समुदायों का मधुरिम कलरव, नद-नदी, पर्वत, छोह, कन्दराओं का लालित्यपूर्ण सौन्दर्य तथा वृक्ष-लताओं एवं विविध प्रकार के पल्लिवित एवं पुष्पित उद्यानों का सौन्दर्य किसके मन को हठात् आकर्षित नहीं करता? अर्थात् सबके चित्त को आकर्षित करता है। यद्यपि इस विश्वब्रह्माण्ड में बहुत से पदार्थ व्यक्ति को अच्छे लगने वाले नहीं होते जिनसे व्यक्ति ऊब जाता है तथापि प्रकृति के विविध प्रकार के माधुर्यमय सौन्दर्यों से व्यक्ति का हृदय आप्लावित हो जाता है। सुन्दरता वह हृदयग्राही तत्त्व है जिसके द्वारा जनमानस (पर्यवेक्षक समुदाय) का मन अनायास ही आवर्जित हो जाया करता है। जैसे प्रात: कालीन उषा की लालिमा, रात्रि की दुधिया चाँदनी में उदित चन्द्रदर्शन, वसन्त ऋतु में उद्यानों में खिले हुए फूलों का सुन्दर परिदृश्य तथा पल्लवित एवं पुष्पित होने वाले विविध प्रकार के वृक्षों तथा पुष्पों के (कोंपल) कोमल पत्ते किसके चित्त को चुरा नहीं लेते हैं? निश्चित रूप से कुछ क्षणों के लिये ही सही, परन्तु उस कालावधि पर्यन्त व्यक्ति विगलितवेद्यान्तर अवस्था को प्राप्त कर आत्मविभोर (भावविभोर) हो जाता है।

प्रकृति ही अपने सौन्दर्यात्मक स्वरूप के द्वारा मानव मस्तिष्क तक पहुँच कर स्वयं को द्विविध रूपों में परिवर्तित करती है। विषय और विषयी रूप में प्रकृति का सौन्दर्यात्मक स्वरूप चिन्तनीय है। शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये पाँच तत्त्व सौन्दर्य के विषय हैं जो प्रकृति के प्रमुख तत्त्व हैं। इनसे ही विश्व ब्रह्मण्ड की सत्ता का बोध होता है। इन समस्त विषयों का साक्षात् दर्शन एवं अनुभव करने वाला तत्त्व व्यक्ति का अन्त:करण हुआ करता है। अन्त:करण की भी

संज्ञा मन, बुद्धि और अंहकार रूप में विद्यमान है। अन्तःकरण समस्त विषयों का आस्वाद (साक्षात्कार) साक्षात् नहीं अपितु श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, घ्राण एवं रसनेन्द्रिय द्वारा किया करता है। अतः अन्तःकरण विषयी है। रूप-रसादि विषय हैं तथा इन दोनों के संयोग का माध्यम हमारी इन्द्रियाँ हैं। इस प्रकार सौन्दर्य का अवबोध एक दार्शनिक प्रक्रिया के माध्यम से हुआ करता है। समग्र संस्कृत साहित्य सौन्दर्य का अनुपम बोध कराता है। भारतीय सौन्दर्य का दृष्टिकोण ध्वनि और रस इन दोनों ही सिद्धान्तों की परिधि में घूमता रहता है। जैसे आदिकवि वाल्मीकि का यह ध्वनि सम्पन्न श्लोक जो सम्पूर्ण संस्कृत वाङ्मय का मूल और अनुपम ध्वन्यात्मक सौन्दर्य से सम्पन्न है जिसमें महाकवि का शोक श्लोक रूप में परिणत हो गया है-

**मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।**
**यत् क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्।।**[1]

आचार्य आनन्दवर्धन ने इसके अनुपम सौन्दर्य को ही ध्यान में रखकर इसे काव्यात्म के रूप में प्रतिष्ठित किया है। उनका कथन है-

**काव्यस्यात्मा स एवार्थस्तथा चादिकवेः पुरा।**
**क्रौञ्चद्वन्द्ववियोगोत्थः शोकः श्लोकत्वमागतः।।**[2]

अर्थात् काव्य का आत्मा वही (प्रतीयमान रस) अर्थ है। इसी से प्राचीन काल में क्रौञ्च पक्षी के जोड़े के वियोग से उत्पन्न आदिकवि वाल्मीकि का शोक (करुण रस का स्थायीभाव) श्लोक (काव्य) रूप में परिणत हुआ। प्रतीयमानार्थ का विवेचन करते हुए आचार्य आनन्दवर्धन ने बतलाया कि जिस प्रकार स्त्री विशेष में लावण्य नाम का एक अनुपम तत्त्व उसके समग्र सौन्दर्य सम्पन्न अङ्गों यथा-नासिका, मुख, कपोल, अधरोष्ठ तथा नेत्रादि से व्यक्तिरिक्त होता है उसी प्रकार काव्य में सौन्दर्य सम्पन्न प्रतीयमान अर्थ कुछ अलग ही तत्त्व है। काव्य के अन्य समस्त तत्त्वों से, जो सहृदय के हृदय को अपने सौन्दर्यपूर्ण अर्थ से भावविभोर करके विगलितवेद्यान्तर स्थिति में पहुँचाकर स्थिर कर देता है। आचार्य आनन्दवर्धन का कथन है-

**प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम्।**
**यत् तत् प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु।।**[3]

अर्थात् प्रतीयमान (अर्थ) कुछ और ही चीज है जो रमणियों के प्रसिद्ध (मुख, नेत्र और नासिकादि) अवयवों से भिन्न उनके लावण्य के समान, महाकवियों की सूक्तियों में वाच्य अर्थ से अलग ही भासित होता है। लावण्य पद यहाँ मुख्य पद है अतः व्याख्येय है। 'लुनाति इति लवणं' की व्युत्पत्ति से लू छेदने धातु से कर्ता अर्थ में ल्युट् प्रत्यय के योग से लवण पद व्युत्पन्न होता

1. वाल्मीकि रामायण, बालकाण्ड 2/15
2. ध्वन्यालोक 1/5
3. वही 1/4

है जिसका अर्थ है वह तत्त्व जो काट देता है। लवण का स्वरूप भी वास्तव में यही है कि वह जिस तत्त्व के साथ योजित कर दिया जाय वह उस लोहा, लकड़ी तथा पत्थर को काट (गला) देता है। इस प्रकार काटने का भाव जिसमें हो उसे लावण्य कहा जायेगा। लावण्य वह तत्त्व है जिसका साक्षात्कार होते ही इन्द्रियों का अपने विषयों के साथ सम्बन्ध विच्छिन्न हो जाता है और विषय में अवस्थित भाव का साक्षात् मन से ही अनुभव होने लगता है। इसी को विगलितवेद्यान्तर होने की अवस्था कहा जाता है। यह इसलिए होता है कि सौन्दर्य का साक्षात्कार करते ही प्राणवायु स्पन्दित हो उठते हैं जिससे उनका पूर्वत: चला आ रहा इन्द्रियार्थ-सन्निकर्ष भङ्ग हो जाता है तथा इस प्रकार वह व्यक्ति की चेतना को प्रभावित करता है जिसकी परिणति निरातिशय आनन्द में होती है। इस प्रकार यह अतिशयानन्दमय लावण्य रूप सौन्दर्य विगलितवेद्यान्तर अवस्था का कारण है।

महाकवि कालिदास ने सौन्दर्यातिशय का बोध कराने वाले इस लावण्य पद का प्रयोग कुमारसम्भवम् में पार्वती के सौन्दर्य-वर्णन-प्रसङ्ग में किया है। कवि का मत है कि पार्वती की रूपराशि में किसी भी बात की कमी नहीं थी अपितु तब तक उत्पादित सौन्दर्याधान की सम्पूर्ण सामग्री केवल पार्वती की जंघाओं के निर्माण में विनिमय हो गयी। अत: शेष अङ्गों की रचना के लिए विधाता को नूतन सौन्दर्याधायक तत्त्वों की उद्‌भावना करनी पडी। कवि कालिदास कहते हैं-

**वृत्तानुपूर्वे च न चाति दीर्घे जंघे शुभे सृष्टवतस्तदीये।**
**शेषाङ्गनिर्माणविधौ विधार्तुलावण्य उत्पाद्य इवास यत्नः।।**[1]

आचार्य अभिनवगुप्त ने लावण्य पद की व्याख्या करते हुए कहा है-**लावण्यं हि नामावयसंस्थानाभिव्यंग्यमवयवव्यतिरिक्तं धर्मान्तरमेव। न चावयवानामेव निर्दोषता वा भूषणयोगी वा लावण्यम्।**[2] अर्थात् लावण्य अवयव संस्थानों से अभिव्यञ्जित होने वाला अवयवों से व्यतिरिक्त उनका एक भिन्न धर्म होता है। अवयवों की निर्दोषता या अलंकारता लावण्य नहीं है अपितु उनसे व्यतिरिक्त ही एक विलक्षण वस्तु है।

इस प्रकार वर्णित अनिन्द्य सौन्दर्य की समझ भी बिना पारखी के कोई नहीं कर सकता है। अत: आचार्यों ने सहृदय जैसे कलासौन्दर्य तत्त्व के मर्मज्ञों का भी, उनकी सूक्ष्म बुद्धि तथा पारखी नजर के आधार पर वर्णन किया है। क्योंकि सामान्य स्तर पर सौन्दर्य का अववोध तो सभी कर सकते हैं परन्तु विशेष स्तर तक तो सौन्दर्य का पारखी व्यक्ति (सहृदय) ही पहुँचा सकता है। अत: आचार्य आनन्दवर्धन का कथन है-

**तद्वत् सचेतसां सोऽर्थो वाच्यार्थविमुखात्मनाम्।**
**बुद्धौ तत्वार्थदर्शिन्यां झटित्येवावभासते।।**[3]

---

1. कुमारसंभवम् 1/35
2. ध्वन्यालोक लोचन-का० 1/4
3. वही 1/12

अर्थात् वाच्यार्थ से विमुख (उससे विश्रान्तिरूप परितोष को प्राप्त न करने वाले) सहृदयों की तत्त्वदर्शन समर्थ बुद्धि में वह (प्रतीयमान- सौन्दर्य सम्पन्न) अर्थ तुरन्त ही प्रतीत हो जाता है। आचार्य अभिनवगुप्त जिन्होंने ध्वन्यालोक पर लोचन नाम्नी महत्त्वपूर्ण टीका लिखी, उन्होंने सहृदयता के रहस्य का उद्घाटन करते हुए कहा है- **येषां निरन्तरकाव्यानुशीलनाभ्यासवशाद् विशदीभूते मनोमुकुरे वर्णनीयतन्मयीभवनयोग्यता ते स्वहृदयसंवादभाजः सहृदयाः॥**[1] अर्थात् कलात्मक अभिव्यक्तियों के निरन्तर अनुशीलन करते रहने से जिनका हृदयरूपी दर्पण स्वच्छ होकर स्फटिक मणि के समान पारदर्शी हो जाता है तथा जो वर्ण्यविषय के रूप में ही परिणत होने लगता है और समान पारदर्शी हो जाता है और उनकी अन्तरात्मा का जब उससे सम्वाद होने लगता है तो उन्हें सहृदय समझना चाहिए। इस प्रकार सहृदय व्यक्ति ही ध्वनि एवं रस सम्पन्न काव्यार्थ तत्त्व के आस्वादयिता हुआ करते हैं। सौन्दर्य, रमणीयता तथा विच्छित्ति सम्पन्न काव्यकृतियों का काव्यार्थ ही सौन्दर्य से सम्पन्न हो सहृदयों के हृदय को आकर्षित और आह्लादित करता है।

आचार्य ब्रजमोहन चतुर्वेदी ने अपने सौन्दर्यकारिका नामक ग्रन्थ में सौन्दर्य के अपर पर्याय पदों की संख्या अठ्ठारह बतलायी है। कारिका में आचार्य चतुर्वेदी का कथन है-

**रमणीयता च शुचिता लावण्यं चारुता च सौन्दर्यम्।**
**शोभा कान्तिः सुषमा श्रीश्च रूपं च सौकुमार्यम्॥**
**सौभाग्यं विच्छित्तिः कला च मुग्धताऽथ मनोहारिता।**
**अभिरामता मधुरता दश चाष्टौ सौन्दर्यपर्यायाः॥**[2]

अर्थात् रमणीयता, शुचिता, लावण्य, चारुता, सौन्दर्य, शोभा, कान्ति, सुषमा, श्री, रूप, सौकुमार्य, सौभाग्य, विच्छित्ति, कला, मुग्धता, मनोहारिता, अभिरामता तथा मधुरता आदि पद सौन्दर्य के ही पर्याय हैं। इन सबसे भी सौन्दर्य का ही अवबोध हुआ करता है। ये समस्त पद सौन्दर्य का ही कथन, विश्लेषण करने वाले पद हैं।

सौन्दर्य के घटक तत्त्वों (सामग्री) के रूप में 1. वयः 2.रूप 3.वचः 4. हाव-भाव। इन चार तत्त्वों का परिगणन किया गया है। वयः अवस्था रूप है। वचः वाणी स्वरूप है। रूप आकृति स्वरूप अर्थात् बनावट से तात्पर्य रखता है अर्थात् अंग-प्रत्यंग के योग से निर्मित अवयव संस्थान। हाव-भाव और हेला स्त्रियों के शरीरज अलंकार कहे गये हैं। भारतीय रङ्गमञ्च के ये चार तत्त्व मूलाधार हैं। इन्हीं सौन्दर्य के स्वरूपाधायक चार प्रमुख तत्त्वों पर सम्पूर्ण लालित्यकला निर्भर है। ये चार तत्त्व ही ललित कलाओं, नाट्यकलाओं के मूलकेन्द्र हैं। कलाकार स्त्री के रूप, सौन्दर्य, उसकी अवस्था उनके हाव-भाव और अलंकार को ही अभिव्यक्त करके सहृदय हृदय को आकर्षित करने का यत्न करता है। कलाकार अपनी कृतियों में इन्हीं चार घटक तत्त्वों का आधान्य

1. वही 1/1 पर लोचन
2. सौन्दर्यकारिका-3/5

करके अपनी कलाकृति को सर्वोत्तम स्वरूप प्रदान करता है। यही बात नाट्यकला पर भी लागू होती है। नाट्यकार आचार्य धनञ्जय का कथन है-

**अवस्थानुकृतिर्नाट्यं रूपं दृश्यतयोच्यते।**
**रूपकं तत्समारोपाद् दशधैव रसाश्रयम्।।**[1]

अर्थात् नायकों एवं अन्य पात्रों की विभिन्न अवस्था का अनुकरण ही नाट्य कहलाता है। दृश्य (अर्थात् चक्षुर्ग्राह्य) होने के कारण यही नाट्य रूप भी कहलाता है। रामादि की अवस्था का नट में आरोप होने के कारण वह नाट्य 'रूपक' नाम से भी कहा जाता है। नायक के भेद से रस का आश्रय लेकर रहने वाला यह नाट्य मात्र दस प्रकार का होता है। इस प्रकार भारतीय रंगमञ्च में आङ्गिक, वाचिक, सात्त्विक और आहार्य चार प्रकार के अभिनय हुआ करते हैं जो इन्हीं सौन्दर्य के चार प्रमुख घटक तत्त्वों के अनुसार ही नाटक में प्रयुक्त होते हैं जिनसे जनमानस सौन्दर्य के मूल प्रयोजन आनन्द का अनुभव करता है। अत: सौन्दर्य और भारतीय रंगमञ्च तथा भारतीय रङ्गमञ्च और सौन्दर्य एक दूसरे के पूरक हैं। इन दोनों में अबिनाभाव सम्बन्ध है। एक दूसरे के बिना दोनों अधूरे हैं। इसलिए नाटक के बिना सौन्दर्य तथा सौन्दर्य के बिना नाटक (अभिनय) शून्य है। आचार्य भरत से लेकर अभिनवगुप्त तक नाट्यशास्त्रीय एवं काव्यशास्त्रीय सौन्दर्य पर गम्भीर चर्चाएँ हुई हैं तथा चित्र तथा संगीत आदि से होने वाली अनुभूतियों में भी मूलत: रस विद्यमान रहता है। इसलिए उनके अनुसार रस समस्त कलाजन्य अनुभूतियों में विशेष है। रस सार्वभौम प्रतीक है। व्यापक स्तर पर होने वाली सौन्दर्यानुभूति का नाम रस है। इसी प्रकार रसानुभूति, सौन्दर्यानुभूति, आनन्दानुभूति तथा आत्मानुभूति आदि पर्यायवाची पद हैं। नाटक विश्व की, समाज की, व्यक्ति विशेष की वास्तविकता की अभिव्यक्ति अभिनय कला के माध्यम से कराता है जिसमें पात्रों और दर्शकों की भूमिका मुख्य होती है। चित्रकला, मूर्तिकला, वास्तुकला, संगीत तथा नृत्यादि नाटक में सम्मिलित रहते हैं। नाटक प्रकृति का रूपान्तर है जिसमें दर्शक, अभिनयकर्ता (अभिनेता-पात्र), निर्देशक, रंगकर्मी आदि समस्त की भूमिका रहती है। इसके साथ-साथ कथावस्तु एवं सम्वाद के निमित्त भाषा का भी महत्त्वपूर्ण स्थान होता है। पात्रों की सजीनता के माध्यम सामाजिक एवं सांस्कृतिक सौन्दर्याभिव्यक्ति के लिए भाषा का विशेष स्थान है। भाषा में सम्प्रेषणीयता, शब्दार्थ, भावार्थ की सम्यक अभिव्यक्ति के माध्यम से कथा रोचक बनती है और उसका विस्तार होता है। भाषा के अन्तर्गत नाटकों में लोक भाषा भी महत्त्वपूर्ण है क्योंकि इससे लोकसंस्कृति की सौन्दर्याभिव्यक्ति हुआ करती है। लोकभाषा में विरचित लोककथाएँ अथवा काव्य इसके प्रमाण हैं। यथा-रघुकुल रीति सदा चलि आई। प्राण जाइ पर वचन न जाई।। इस चौपाई में अवधी भाषा लोक भाषा है अवधप्रान्त की, जिसमें रघुकुल की रीति (नियमावली) का सौन्दर्यबोध अभिव्यक्त हुआ है। इसी प्रकार अन्य लोक भाषाओं में तत् तत् लोक संस्कृतियों का सौन्दर्य अभिव्यक्ति हुआ है। यथा राजा विक्रमादित्य कालीन सभ्यता एवं संस्कृति तथा उनकी न्याय, नीति और नियति का

1. दशरूपक- 1/7

सौन्दर्यबोध उनकी जनमानस में प्रसिद्ध ख्याति से होता है। लोक भाषाओं के माध्यम से प्राचीन सांस्कृतिक विरासतों को संजोया जा सकता है तथा पुर्नस्थापना की जा सकती है। भारतीय समाजिक परिदृश्य को प्रस्तुत करने वाला मृच्छकटिक नाटक संस्कृत साहित्य की अपूर्व देन है जिसमें सामाजिक चेतना की सौन्दर्यपूर्ण अभिव्यक्ति हुई है। वर्तमान में कोई भी व्यक्ति यदि राजघाट महात्मा गॉंधी की समाधि स्थल पर जाता है तो उसे हे राम! शब्द में जो आध्यात्मिक सौन्दर्य बोध होता है वह अन्यन्त्र बहुशः कथनों में प्राप्त नहीं होता है। सत्य, अहिंसा और त्याग ही इसका मूलमन्त्र है। श्रीमद्भगवद्गीता में कर्म, ज्ञान एवं भक्ति का समन्वयात्मक धार्मिक और दार्शनिक सौन्दर्य बोध वास्तव में लोकव्यवहार परक है। महात्माबुद्ध द्वारा परिभषित 'निर्वाण' शब्द का आध्यात्मिक सौन्दर्य बोध हृदय को उद्वेलित कर देता हैं। इसी प्रकार आधुनिक रंगमंच की कुछ कथाएँ हैं जो सामाजिक तथा शैक्षिक सौन्दर्याभिव्यक्ति करने में सक्षम हैं। जैसे पिपली लाइव तथा थ्री इडिएट्स आदि फिल्मों महगांई जैसी सामाजिक समस्या और शिक्षा संबन्धी आधुनिक समस्या को आदर्शपूर्ण सौन्दर्य के रूप अभिव्यक्त किया गया है। इस प्रकार भारतीय रंगमंच में भारत की सामाजिक, सांस्कृतिक, मानवीय मूल्यों की, मानवधर्म की, समन्वय एवं समरसता की भावना की सर्वत्र सौन्दर्याभिव्यक्ति हुई है जो अपने आप में अत्यन्त सराहनीय है।

# न्याय में तर्क-मीमांसा

## प्रथम भाग

डॉ. अरुण मिश्र

कार्य-कारण भाव की स्थापना के लिये या अनुमान में व्याप्ति सम्बन्ध की स्थापना के लिये सहचार मात्र पर्याप्त नहीं होता है। सहचार में व्यभिचार की शंका की निवृत्ति के लिये तर्क नामक प्रत्यय को अवधारित किया गया है। इसीलिये विश्वनाथ भाषापरिच्छेद् में तर्क को शंका निवर्त्तक कहते हैं। इस तर्क नामक प्रत्यय का विश्लेषण कर इसका स्वरूप तथा लक्षण स्पष्ट करना एवं इसका फल निर्धारित करना इस लेख का लक्ष्य है। तर्क का सामान्य परिचय देते हुए तर्कभाषाकार श्री केशव मिश्र अनिष्ट की प्राप्ति को तर्क कहते हैं। उनके अनुसार जिस धर्मी में व्यापक का होना इष्ट नहीं है, उस धर्मी में सिद्ध व्याप्ति से सम्बन्ध रखने वाले दो धर्मों में व्याप्य के अंगीकार से अनिष्ट व्यापक की आपत्ति तर्क कहलाता है। जैसे– यदि यहाँ घट होता तो भूतल की भाँति दिखाई देता। ''तर्कोऽनिष्टप्रसंगः। स च सिद्धव्याप्तिकयोर्धमयोर्व्याप्यांगीकारेण अनिष्टव्यापकप्रसङ्‌जनरूपः। यथा– यद्यत्र घटोऽभविष्यत् तर्हि भूतलमिवाद्रक्ष्यत् इति।[1]'' प्रमाणों का सहायक इस तर्क को संशय से भिन्न कहा गया है। बाल-बोध के लिये लिखे गये इस ग्रंथ से लेख का लक्ष्य प्राप्त नहीं होता है, अतएव न्यायशास्त्र के अन्य मौलिक ग्रंथों की सहायता ली गयी है। न्यायशास्त्र के विकास को निम्न तीन भागों में विभाजित किया जाता है– प्राचीन न्याय, मध्यवर्त्ती न्याय और नव्य न्याय। तदनुसार ही लेख के खंडों का विभाजन किया गया है। लेख के प्रथम खंड में लक्ष्य की प्राप्ति के लिये प्राचीन न्याय के ग्रंथों की सहायता ली गयी है। प्राचीन न्याय में तर्क की अवधारणा का क्रमिक विकास गौतमीय न्यायसूत्र, वात्स्यायन का भाष्य, उद्योतकर का वार्त्तिकम्, वाचस्पति मिश्र की तात्पर्यटीका, एवं उदयनाचार्य की परिशुद्धि में देखने को मिलता है। लेख के इस प्रथम खंड में इन चार ग्रंथों के आधार पर तर्क के स्वरूप, लक्षण, एवं फल की व्याख्या की गयी है। इस न्याय-चतुर्ग्रंथिका में तर्क का जिस प्रकारक चर्चा की गयी है वह उदयनाचार्य की न्यायकुसुमाञ्जलिः में उठाये गये तर्क के प्रसंग में समस्या एवं निराकरण से भिन्न होने के कारण प्रथम खंड में ही न्यायकुसुमाञ्जलिः के परिप्रेक्ष्य में तर्क की व्याख्या की गयी है। लेख का द्वितीय खंड मध्यवर्त्ती नैयायिक भासर्वज्ञ का न्यायभूषणम् तथा श्रीवल्लभाचार्य की न्यायलीलावती को समर्पित है। न्यायभाष्य से प्रभावित न्यायभूषणम् नामक अपने इस ग्रंथ में भासर्वज्ञ तर्क पर संक्षिप्त चर्चा ही

---

1. तर्कभाषा, केशव मिश्र, चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन, वाराणसी, पृ. 582, 1995

करते हैं तथापि उस संक्षिप्त चर्चा में भी वे अपनी मौलिकता का परिचय दे देते हैं। भासर्वज्ञ का नामोल्लेख श्रीवल्लभाचार्य अपने न्यायलीलावती में अनेक बार करते हैं, इससे स्पष्ट है कि श्रीवल्लभाचार्य भासर्वज्ञ के पश्चात् अवतरित होते हैं। अतएव द्वितीय खंड में न्यायभूषणम् के पश्चात् न्यायलीलावती में किये गये तर्क विषयक चर्चा प्रस्तुत किया गया है। न्यायलीलावती के उपर श्री शंकर मिश्र का कंठाभरणम्, श्री वर्धमानोपाध्याय का प्रकाश एवं श्री भगीरथ ठक्कुर की प्रकाशविवृति प्रसिद्ध है। इन तीनों के आलोक में न्यायलीलावती को आलोकित करने का प्रयास किया गया है। लेख का चतुर्थ खंड गंगेशोपाध्याय की तत्त्वचिन्तामणिः के व्याप्तिग्रहोपाय एवं तर्क प्रकरण पर आधारित है। उनके मत को प्रस्तुत करने के लिये श्री मथुरानाथ तर्कवागीश के रहस्य टीका की सहायता ली गयी है। चतुर्थ खंड में लेख का उपसंहार किया गया है।

प्रथम सूत्र में अवयव के पश्चात् तर्क का उद्देश होने से उद्देश के क्रम का अनुसरण करते हुए अवयव सूत्र के अनन्तर तर्क का लक्षण करते हुए सूत्रकार गौतम कहते हैं कि ''अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे कारणोपपत्तितस्तत्त्वज्ञानार्थमूहस्तर्कः।[1]'' सामान्यतः ज्ञात धर्मी में एक पक्ष के अनुकूल कारण का दर्शन होने से उस पक्ष में संभावना प्रत्यय अर्थात भवितव्यता का अवभास होने पर उस पक्ष के ग्राहक प्रमाणों को लेकर उससे इतर पक्ष की शिथिलता के सम्पादन में उन प्रमाणों को तत्त्वज्ञान के लिये प्रवर्त्त कराने वाला ऊह तर्क कहलाता है। यह सूत्रार्थ जयन्त भट्ट के निम्नलिखित पंक्ति से स्पष्ट है– ''अविज्ञाततत्त्वे सामान्यतो ज्ञाते धर्मिण्येकपक्षानुकूलकारणदर्शनात्तस्मिन् सम्भावनाप्रत्ययो भवितव्यतावभासः तस्मिंस्तदितरपक्षशैथिल्यापादने तद्ग्राहकप्रमाणमनुगृह्य तानि सुखं प्रवर्तयंस्तत्त्वज्ञानार्थमूहस्तर्क इति।[2]'' ऊह और तर्क दोनों ही पर्यायवाची शब्द है, अतः सूत्र में दोनों का प्रयोग क्यों किया गया है? तर्क के लक्षण का प्रतिपादन ही ऊह के प्रयोग का प्रयोजन है। ऊहरूपत्व होना ही तर्क का लक्षण है। सूत्र में इतर पद का प्रयोग कारण विशेष और फल निर्देश के लिये किया गया है। 'कारणोपपत्तितः'' पद का प्रयोग कारण के निर्देश के लिये, 'अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे' का प्रयोग विषय के निर्देश के लिये, तथा 'तत्त्वज्ञानार्थ' का प्रयोग फल के निर्देश के लिये किया गया है। ''ऊह इति पर्यायाभिधाने किं प्रयोजनम्? लक्षणप्रतिपादनमेव। तदेव हि तर्कस्य लक्षणं यदूहरूपत्वम्। इतरस्तु सूत्रे कारणविशेषाय फलनिर्देशाय च। कारणोपपत्तित इति कारणनिर्देशः। अविज्ञाततत्त्वेऽर्थे इति विषयनिर्देशः। तत्त्वज्ञानार्थ इति फलनिर्देशः।[3] कभी कभी तर्क पद का प्रयोग अनुमान के लिये भी किया जाता है, अतः यहाँ भी तर्क को अनुमान न समझ लिया जाय इसीलिये ऊह पद का प्रयोग तर्क के विशेषण के रूप में किया गया है। यह तर्क ऊह है, अनुमान नही। तर्क की तत्त्वज्ञानार्थता भी प्रमाणों के अनुग्राहक के रूप से होता है, साक्षात् भाव से नहीं। ''तदिहापि

1. भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्, नई दिल्ली, सूत्र 1/1/40, पृ. 36, 1997
2. न्यायमञ्जरी, तृतीयो भागः, जयन्त भट्ट, श्री गौरीनाथ शास्त्री (संपा.), संपूर्णानन्द संस्कृतविश्वविद्यालय,वाराणसी, पृ. 107, 1984
3. वही, पृ. 109

तर्कोऽनुमानं मा विज्ञायीत्यूहग्रहणम्। ऊहोऽत्र तर्क उच्यते नानुमानम्। तत्त्वज्ञानार्थप्यस्य प्रमाणानुग्राहकत्वेन न साक्षात्।[1]''

भाष्यकार सूत्रार्थ स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि अर्थ का तत्त्व अविज्ञायमान होने में ज्ञाता को उसे जानने की जिज्ञासा होती है। ज्ञाता की यह जिज्ञासा 'मुझे अर्थ के तत्त्व को जानना चाहिये' के रूप में अभिव्यक्त होता है। जिज्ञासित वस्तु के दो विरोधी धर्मों में भेद होने से ज्ञाता यह विचार करता है कि वस्तु इस प्रकारक है वा इस प्रकारक नहीं है। जिन दो विमृश्यमान धर्मों में से जिस किसी एक धर्म का प्रमाण संभव होता है, उस धर्म का प्रमाण संभव होने से ज्ञाता उसे स्वीकार कर लेता है। यहाँ प्रमाण नामक कारण हेतु है। प्रमाण नामक हेतु संभव होने से यह कहा जाता है कि वस्तु इस प्रकारक होना चाहिये इतर प्रकारक नहीं। भाष्यकार के शब्दों में– ''अविज्ञायमानतत्त्वेऽर्थे जिज्ञासा तावज्जायते जानीयेममर्थमिति। अथ जिज्ञासितस्य वस्तुनो व्याहतौ धर्मौ विभागेन विमृशति, किं स्विदित्थम् आहोस्विन्नेत्थमिति। विमृश्यमानयोर्धर्मयोरेकतरं कारणोपपत्त्यानुजानाति संभवत्यस्मिन् कारणं प्रमाणं हेतुरिति। कारणोपपत्त्या स्यादेवमेतत् नेतरदिति।[2]''

वार्त्तिककार के अनुसार कारणोपपत्ति पद का अर्थ प्रमाणोपपत्ति होता है और उपपत्तिः पद का अर्थ संभव होता है। इस प्रकार यह अर्थ होना चाहिये कि इस विमृश्यमान में प्रमाण संभव है और जिस विमृश्यमान में प्रमाण संभव होता है उसे हम स्वीकार करते हैं। ''कारणोपपत्तितः इति। प्रमाणोपपत्तितः। उपपत्तिः संभवः। संभवति एतस्मिन् प्रमाणमिति मवेदयमर्थ इति।[3]'' भाष्यकार ने कारणोपपत्ति पद को विच्छेद करके स्पष्ट नहीं किया है। वार्त्तिकम् में यह पद स्पष्ट किया गया है परन्तु वार्त्तिककार भी अपने स्पष्टीकरण में कारण पद को स्पष्ट करना छोड़ दिया है। इस पद को संपूर्णता में वाचस्पति मिश्र ने स्पष्ट किया है। कारणोपपत्ति में दो पद है– कारण और उपपत्ति। कारण का अर्थ प्रमाण, और उपपत्ति का अर्थ संभव होता है। इस प्रकार कारणोपपत्ति से यह कहा जाता है कि दो में से अमुक विमृश्यमान में प्रमाण संभव होता है। ''कारणोपपत्त्येति व्याचष्टेसंभवत्यस्मिन् कारणं प्रमाणमिति। अत्र च कारणमित्यस्य व्याख्यानं प्रमाणमिति। उपपत्तिव्याख्यानं संभवतीति।[4]'' उदयनाचार्य कारणोपपत्तिः पद के लिये प्रमाणाभ्यनुज्ञा पद का प्रयोग करते हैं। वह स्वयं कहते हैं कि ''कारणोपपत्तिः प्रमाणाभ्यनुज्ञा[5]''।

---

1. वही, पृ. 110
2. सवात्स्यायनभाष्यं गौतमीयन्यायदर्शनम्, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्, नई. दिल्ली, पृ. 36, 1997
3. न्यायभाष्यवार्त्तिकम्, उद्योतकर, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्,नई दिल्ली, पृ. 133, 1997
4. न्यायवार्त्तिकतात्पर्यटीका, वाचस्पति मिश्र, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्, नई दिल्ली, पृ. 261, 1996
5. न्यायवार्त्तिकतात्पर्यपरिशुद्धिः, उदयनाचार्य, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्, नई दिल्ली, पृ. 304, 1996

सूत्रार्थ स्पष्ट करने के लिये भाष्यकार द्वारा प्रयुक्त पदों का अर्थ स्पष्ट करने के पश्चात् वाचस्पति कहते हैं कि जिस विषय में प्रमाण प्रवर्त होने के लिये उद्यत होता है उसके विपर्यय की आशंका में तावत् प्रमाण प्रवर्त नहीं होता यावत अनिष्टापत्ति से विपर्यय की आशंका का निराकरण नहीं हो जाता है। विपर्यय की अशंका का निराकरण ही अपने विषय में प्रमाण का संभव होना होता है, और इस प्रकार सूत्र में प्रयुक्त उपपत्ति पद की व्याख्या की जाती है। उस प्रमाण के संभव होने से कर्तव्यता रूपेण प्रमाण के विषय का सामान्य ज्ञान होने से विशोधित विषय में प्रमाण के प्रति ऊह प्रवर्त होता है। उस संभावित प्रमाण का आश्रय असिद्ध होने से उसे स्वतः विषय के निश्चय का योग नहीं होता है, फलतः यह कहना चाहिये कि ऊह अर्थात् प्रमाण को संभव होना ही विषय के निश्चय का हेतु नहीं है और विषय का निश्चय प्रमाण से होता है। ''एतदुक्तं भवति, यस्मिन् विषये प्रमाणं प्रवर्तितुमुद्यतं तद्विपर्ययाशंकायां न तावत् प्रमाणं प्रवर्तते, न यावदनिष्टापत्त्या विपर्ययाशंका अपनीयते। तदपनय एव च स्वविषये प्रमाणसंभव इति चोपपत्तिरिति व्याख्यायते। तया प्रमाणस्योपपत्त्या इति कर्तव्यतया प्रमाणविषयमभ्यनुजानत्या विशोधिते विषये प्रमाणमप्रत्यूहं प्रवर्तते। न चोपपत्तिरेवास्तु निश्चयहेतुः कृतं प्रमाणेनेति वक्तव्यम्। उपपत्तेः स्वतन्त्रया आश्रयासिद्धतया स्वतो निश्चयायोगात्।[1]''

वाचस्पति सूत्र के तात्पर्य को व्यक्त करते हुए कहते हैं कि तर्क का यह लक्षण तर्क को उसके समानजातीय संशयादि और असमानजातीय इच्छादि से भिन्न करता है। यद्यपि संशय के जिज्ञासा में भी दो अर्थों के अविज्ञात-तत्त्व प्रवर्त होते हैं, अर्थात् वहाँ भी दो अर्थ होते हैं, और उनके तत्त्व अविज्ञात होते हैं, तथापि किसी एक के लिये वहाँ प्रमाण संभव नहीं होता है। वाचस्पति के अनुसार तर्क और संशय में यही भेद है। यहाँ वाचस्पति की पंक्ति द्रष्टव्य है– ''समानजातीयात् संशयादेरसमानजातीयात् चेच्छादेर्व्यवच्छिद्यते। यद्यपि संशयजिज्ञासे अप्यविज्ञाततत्त्वेऽर्थे प्रवर्तेते, तथापि न कारणोपपत्तित इति तयोर्व्यवच्छेद इति।[2]

वाचस्पति भाष्यकार के मत को आगे बढ़ाते हुए तर्क या ऊह को अनिष्टापत्ति कहते हैं तथा उससे प्रमाण के विषय को विशोधित करते हैं। अनिष्टापत्ति से विपर्यय की आशंका का निराकरण किया जाता है और उससे प्रमाण का विषय विशोधित होता है। ऊह से विशोधित विषय में ही प्रमाण प्रवर्त होता है। वाचस्पति के अनुसार ऊह या तर्क का आश्रय असिद्ध होने से वह विषय के निश्चय का हेतु नहीं होता है, विषय का निश्चय प्रमाण से ही होता है। न्याय एक परिष्कार करने की पद्धति है और वाचस्पति तर्क या ऊह को उसके समानजातीय और असमानजातीय से भेद कर उसके लक्षण को और अधिक परिष्कृत करते हैं तथा उदयनाचार्य को आगे बढ़ने के लिये पृष्ठभूमि तैयार करते हैं।

---

1. न्यायवार्त्तिकतात्पर्यटीका, वाचस्पति मिश्र, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्,, नई दिल्ली, पृ. 261, 1996
2. वही, पृ. 262

उदयनाचार्य अपने न्यायवार्त्तिकतात्पर्यपरिशुद्धि में कहते हैं कि दो विरोधी धर्मों में भेद होने से ज्ञाता को उभयकोटिक समान संशय होता है कि वस्तु इस प्रकार है वा इस प्रकारक नहीं है। इस उभयकोटिक समान संशय का श्रोत अर्थ के अविज्ञायमान-तत्त्व को जानने की जिज्ञासा होती है । उस जिज्ञासा का निराकरण कर नियत विषय को जन्म देने के लिये तर्क से प्रमाण का विषय अभ्यनुज्ञात होता है अर्थात् हम कहते हैं कि उस विषय में प्रमाण संभव है। उदयनाचार्य के शब्दों में– ''उभयकोटिसमसंशय प्रभवसमजिज्ञासामपनीय नियतविषयांजनयता तर्केण प्रमाणविषयोऽभ्यनुज्ञातो भवति।[1]'' यह कहना कि दो विमृश्यमानों में से अमुक विमृश्यमान में कारण रूप प्रमाण संभव है ऊह का व्यापार कहलाता है। उदयनाचार्य कहते हैं कि अपने इस व्यापार से फल की सिद्धि में व्यापार करता हुआ ऊह तर्क कहलता है। उनके अनुसार सूत्र में अविज्ञात-तत्त्व नामक पद का प्रयोग यह ज्ञापन करने के लिये किया गया है कि वह तर्क आपादित सन्देह में और सन्देह की स्थिति में प्रवर्त होता है। परिशुद्धिः की पंक्ति यहाँ द्रष्टव्य है– ''तेनायं सूत्रार्थः, प्रमाणाम्यनुज्ञा व्यापारेण फलसिद्धौ व्याप्रियमाण ऊहस्तर्क इति। स चापादित सन्देहे सन्देहापन्ने च प्रवर्तत इति ज्ञापनार्थ मविज्ञाततत्त्व इत्युक्तम्।[2]'' सूत्र में कारणोपपत्तितः पद का प्रयोग कभी इस भाव से भी किया जाता है, जिससे हम यह कह पाते हैं कि तर्क आहार्य हेतु से उत्पन्न होता है। ''स चाहार्यहेतोरुत्पद्यत इति ज्ञापनार्थ कारणोपपत्तित इति पदं तदर्थतयापि क्वचिद् व्याख्यात्।[3]'' उदयनाचार्य अनिष्ट प्रसंग को तर्क का स्वरूप कहते हैं और उसे निम्न पाँच प्रकारों में विभाजित करते हैं– आत्माश्रय, इतरेतराश्रय, चक्रक, अनवस्था और प्रमाणबाधितार्थ। ये अनिष्ट प्रसंग ही आचार्य दो में से एक में स्वीकार करते हैं। ''स्वरूपमनिष्टप्रसंगः। स चात्माश्रयेतरेतराश्रयचक्रकानवस्थाप्रमाण) बाधितार्थप्रसंगभेदेन पञ्चविधः। एते हि एकत्र भवन्तोऽन्यतरम् अभ्यनुजानन्ति।[4]'' तर्क का विषय अविज्ञत-तत्त्व होता है विज्ञात-तत्त्व नहीं। ''तदस्य विषयोऽविज्ञाततत्त्वः।[5]''

उदयनाचार्य का वैशिष्ट्य यह है कि वे अपने पूर्वाचार्यों से भिन्न व्यापार करते हुए ऊह को तर्क कहते हैं। ऊह मात्र उनके अनुसार तर्क नहीं है। पूर्वाचार्यों द्वारा की गयी कारणोपपत्ति पद की व्याख्या के अतिरिक्त एक और व्याख्या करते हैं तथा तर्क को आहार्य हेतु से उत्पन्न मानते हैं। आहार्य और अनाहार्य हेतु की व्याख्या न्यायकुसुमाञ्जलिः में उपलब्ध होने के कारण आगे किया जायेगा। वाचस्पति अनिष्टापत्ति की चर्चा मात्र करते हैं, वे उसके प्रकारों का वर्णन नहीं करते, परन्तु उदयनाचार्य उसके प्रकारों का वर्णन कर अनिष्टापत्ति की अवधारणा को विकसित करते हैं। अनिष्टापत्ति की इस अवधारणा को उदयनाचार्य अपनी न्यायकुसुमाञ्जलिः में स्वक्रियाव्याघात

---

1. न्यायवार्त्तिकतात्पर्यपरिशुद्धिः, उदयनाचार्य, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्,., नई दिल्ली, पृ. 304, 1996
2. वही, पृ. 304
3. वही, पृ. 304
4. वही, पृ. 304
5. वही, पृ. 304

नामक प्रत्यय से व्यक्त करते हैं। वे कहते हैं कि वही आशंका की जाती है जिस आशंका के विषय-वस्तु में स्व-क्रिया का व्याघात नहीं होता है। उदयनाचार्य के इस मत का खंडन श्रीहर्ष अपने खंडनखंडखाद्य में करते हैं और आगे जाकर गंगेशोपाध्याय श्रीहर्ष के मत का खंडन कर उदयनाचार्य के मत का अनुसरण करते हैं।

तर्क में जिज्ञासा और संशय के सम्बन्ध का स्पष्टीकरण भाष्यकार द्वारा प्रतिपादित सूत्रार्थ से होता है। सूत्रार्थ से स्पष्ट है कि अर्थ के तत्त्व को अविज्ञायमान होने में पहले उसे जानने की जिज्ञासा होती है और तत्पश्चात् संशय होता है कि वस्तु इस प्रकारक है वा नहीं है। यहाँ वाचस्पति का कहना है कि यद्यपि संशय के पश्चात् ही जिज्ञासा होती है, तथापि जिज्ञासा के पश्चात् भी संशय होता है। उनके अनुसार संशय तर्क की प्रवृत्ति का अंग होता है, फलतः जिज्ञासा के पश्चात् संशय यहाँ विवक्षित है। ऊह का दूसरा नाम तर्क से ही दोनों पक्षों में एक के निषेध से दूसरा प्रमाण का विषय होने से नियत जिज्ञासा से दूसरे का प्रमाण संभव होता है। वाचस्पति कहते हैं कि संशय को तर्क की प्रवृत्ति के प्रति अंगता विषय की निकटता के कारण होता है। तात्पर्यटीका में कहा गया है कि– ''यद्यपि संशयस्य पश्चादेव जिज्ञासा भवति, तथापि जिज्ञासायाः परस्तादपि संशयो भवति। स चात्र विवक्षितः। तर्कप्रवृत्त्यंगत्वात्। तर्केण हि प्रसंगापरनाम्ना द्वयोः पक्षयोरेकतरनिषेधेनैकतरः प्रमाणविषयतया अभ्यनुज्ञातव्य इति विषयप्रत्यासत्त्या तर्कप्रवृत्तिं प्रत्यंगता संशयस्येति।[1]''

सूत्रार्थ स्पष्ट करने के पश्चात् भाष्यकार तर्क का उदाहरण प्रस्तुत करते हैं। वे कहते हैं कि ज्ञाता (आत्मा) जो ज्ञातव्य अर्थ को जानता है उसे तत्त्वतः जानने की जिज्ञासा होती है। यहाँ यह विमर्श है कि वह ज्ञाता उत्पत्ति-धर्मक है वा अनुत्पत्ति-धर्मक। जिसका उत्पत्ति होता है वह अनित्य और जिसका उत्पत्ति नहीं होता है वह नित्य होता है। यह संशय कि ज्ञाता इस प्रकारक है वा इस प्रकारक नहीं है विमर्श कहलाता है। जिसका तत्त्व अविज्ञात होता है वह विमृश्यमान कहलाता है। अर्थ का तत्त्व अविज्ञात होने से ही वह विमर्श का विषय होता है। विमृश्यमान अर्थ के अविज्ञात-तत्त्व में जिस धर्म के प्रमाण की संभावना की उत्पत्ति होती है, उस धर्म को स्वीकार करते हैं। नित्य आत्मा ही अपने द्वारा किये गये कर्म के फल का अनुभव करता है। संसार, अर्थात् दुःख और अपवर्ग, अनुत्पत्ति-धर्मक ज्ञाता (नित्य आत्मा) में होना चाहिये, और पुनः उत्पत्ति-धर्मक ज्ञाता (अनित्य आत्मा) में नहीं होना चाहिये। दुःख, जन्म, प्रवृत्ति, दोष और मिथ्याज्ञानों के एक के पूर्व एक के कार्य से अन्त में दुःख, और एक के उत्तर एक के लोप से अपवर्ग होता है। मिथ्या ज्ञान दोष का, दोष प्रवृत्ति का, प्रवृत्ति जन्म का, जन्म दुःख का कारण होता है। वाचस्पति कहते हैं कि 'अनेन संसारो दर्शितः[2]' अर्थात् भाष्यकार द्वारा इससे संसार (दुःख) का निरूपण किया गया है। पुनः उत्तरोत्तर के लोप से अपवर्ग दिखाया गया है। वाचस्पति इसे 'अनेनापवर्गः' से व्यक्त करते

---

1. न्यायवार्त्तिकतात्पर्यटीका, वाचस्पति मिश्र, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्,, नई दिल्ली, पृ. 261, 1996
2. वही, पृ. 261

हैं। भाष्यकार कहते हैं कि उत्पत्ति-धर्मक ज्ञाता देह, इन्द्रिय, विषय-बुद्धि, और वेदनाओं से सम्बद्ध होता है और उत्पन्न ज्ञाता को उसके द्वारा किये कर्म के फल का भोग नहीं हो पाता है। जो उत्पन्न होता है वह नष्ट हो जाता है, अत: अविद्यमान या नष्ट को उसके द्वारा किये गये कर्म के फल का भोग नहीं होता है। इस प्रकारक ज्ञाता (आत्मा) को फल का भोग करने के लिये अनेक शरीर के साथ योग या शरीरादि से अत्यन्त वियोग नहीं होना चाहिये। जहाँ ज्ञाता प्रमाण की संभावना नहीं देखता है, उसे वह स्वीकार नहीं करता है। दो विमर्शो में से जिस विमर्श में प्रमाण अनुपपद्यमान होता है वह विमर्श ज्ञाता स्वीकार नहीं करता है। यही ऊह का लक्षण है, और वह ऊह तर्क कहलाता है। ज्ञाता (आत्मा) को उत्पत्ति-धर्मक नहीं होना चाहिये, क्योंकि उत्पत्ति-धर्मक होने से ज्ञाता अनित्य होता है और वह अपने द्वारा किये गये कर्म के फल का भोग नहीं कर सकता है। अत: अनुत्पत्ति-धर्मक होने से ज्ञाता होता है, उत्पत्ति-धर्मक होने से ज्ञाता (आत्मा) नहीं होता है। वार्त्तिककार के अनुसार जो ऊह यह कहता है कि ज्ञाता (आत्मा) अनुत्पत्तिधर्मकेन होना चाहिये तर्क कहलाता है। वार्त्तिकम् की पंक्ति यहाँ द्रष्टव्य है- ''अनुत्पत्ति धर्मकेनानेन भवितव्यमिति य ऊह: स तर्क इति।[1]'' भाष्यकार तर्क के उपरोक्त उदाहरण को निम्न शब्दों में व्यक्त करते हैं- ''तत्र निदर्शनम्, योऽयं ज्ञाता ज्ञातव्यमर्थं जानीते, तं तत्त्वतो जानीयेति जिज्ञासा। स किमुत्पत्तिधर्मकोऽथानुत्पत्तिधर्मक इति विमर्श:। विमृश्यमानेऽविज्ञाततत्त्वेऽर्थे यस्य धर्मस्याभ्यनुज्ञाकारणमुपपद्यते, तमनुजानाति। यद्ययमनुत्पत्तिधर्मक:, तत: स्वकृतस्य कर्मण: फलमनुभवति ज्ञाता। दु:खजन्मप्रवृत्तिदोषमिथ्याज्ञानानामुत्तरमुत्तरं पूर्वस्य पूर्वस्यकारणम्, उत्तरोत्तरापाये च तदनन्तरापायादपवर्ग: इति स्यातां संसारापवर्गौ। उत्पत्तिधर्मके ज्ञातरि पुनर्नस्याताम्। उत्पन्न: खलु ज्ञाता देहेन्द्रियविषयबुद्धिवेदनाभि: संबध्यत इति नास्येदं स्वकृतस्य कर्मण: फलम्। उत्पन्नश्च भूत्वा न भवतीति तस्याविद्यमानस्य निरुद्धस्य वा स्वकृतकर्मण: फलोपभोगो नास्ति। तदेवमेकस्यानेकशरीरयोग: शरीरादिवियोगश्चात्यन्तं न स्यादिति, यत्र कारणमनुपपद्यमानं पश्यति, तन्नानुजानाति, सोऽयमेवलक्षण ऊहस्तर्क इत्युच्यते।[2]''

वाचस्पति भाष्यकार के मत को स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि आत्मा (ज्ञाता) के नित्यत्व को स्थापित करने वाला प्रवर्तमान प्रमाण तर्क से अनुग्रहित होता है। इस प्रकार तर्क अनुग्राहक होता है। द्वितीयत: वे कहते हैं कि प्रमाण के विषय के विपर्यय का अनिष्ट के साथ संयोग होने से उस विपर्यय का साक्षात् निष्कासन हो जाता है। तृतीयत: प्रमाण के विषय के विपर्यय की अस्वीकृति ही प्रमाण के विषय के प्रमाण का संभव होना होता है। इन बिन्दुओं पर प्रकाश डालते हुए वाचस्पति कहते हैं कि दु:ख और अपवर्ग आत्मा के नित्यत्व में होना चाहिये अनित्यत्व में नहीं। अनुत्पत्ति-धर्मक ज्ञाता नित्य, और उत्पत्ति-धर्मक ज्ञाता अनित्य होता है। आत्मा के नित्यत्व को मानने वाले वादी और अनित्यत्व को मानने वाले प्रतिवादी कहे गये हैं। वादी और प्रतिवादी के

---

1. न्यायभाष्यवार्त्तिकम्, उद्योतकर, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्, नई दिल्ली, पृ. 133, 1997
2. सवात्स्यायनभाष्यगौतमीयन्यायदर्शनम्, अनन्तलाल ठक्कुर (संपा.), भारतीय दार्शनिक अनुसंधान परिषद्, नई दिल्ली, पृ. 36-37, 1997

